पचनवकारतत्तं लेसेण संसिअ अणुहवेणम् ।
सिरिमाणतु गमाहिंदमुज्जवल सिवसुहं दितु ॥३२॥

पच नमस्कार मन्त्र का तत्व श्रीमानतुङ्गाचार्य ने अपने अनुभव के आधार पर सक्षेप मे कहा है। वह मन्त्र मुझे विशुद्ध मोक्ष-सुख दे।

सभरह पढह झायह णिच्चा घोम्नेह णत्रह अरहाई
भद्दपयं जइ इच्छह तस्सेव य अत्तणो णाणा ॥३३॥

जो इस नवपदी णमोकार मन्त्र का स्मरण करता है, पढता है, नित्य ध्यान करता है और उच्चारण करता है वह अपना कल्याण करता है और आत्मज्ञान प्राप्त कर लेता है।

न हि उवसग्गा पीडा कूरग्गहदंसण भओ संका ।
जइ वि न हवति एए तो वि तिसभं भणिज्जासु ॥३४॥

इस नवपदी नमस्कार मन्त्र के पाठ से न तो उपसर्ग किसी प्रकार की पीडा देते है, न क्रूर ग्रहो का दर्शन होता है और न ससार-परिभ्रमण की बहुशका रहती है। यद्यपि एक बार नमस्कारमन्त्र के जाप से ये बाधाए नही होती, तथापि इसका त्रिकाल पाठ करना चाहिए।

एसो परमरहस्सो परमो मतो इमो तिहुअणम्मि ।
ता किमिह वहुविहेहिं पढिएहिं पुत्थयसएहिं ॥३५॥

तीनो भुवनो मे यह नमस्कारमन्त्र परम रहस्य है, परम मन्त्र है, सो अधिक पढने और पुस्तकभार उठाने से क्या लाभ है। अर्थात् केवल णमोकार मन्त्र से ही सर्व सिद्धि हो जाती हैं।

ॐ ह्रा णमो अरहताण। ह्रीं णमो सिद्धाणं। ह्रू णमो आइरियाण। ह्रौं णमो उवज्झायाण। ह्र णमो सव्वसाहूणं।

इति पचबीजानि।

अथ श्रीपचपरमेष्ठिमन्त्रप्रभावफलं लिख्यते।

पण तीस सोल छप्पण चदु दुगमेक च जवह झाएह।
परमेट्ठिवाचयाण अण्ण च गुरुवदेसेण ॥१॥
णमो अरहताण। णमो सिद्धाण। णमो आइरियाण।
णमो उवज्झायाण। णमो लोए सव्वसाहूण।

अपराजितमन्त्रोऽयम्।

दर्शनज्ञानचारित्रतपासि परिचिन्तयन्।
श्रियमात्यन्तिकीं प्राप्ता योगिनो येऽत्र केचन ॥१॥
अमुमेव महामन्त्र ते समाराध्य केवलम्।
प्रभावमस्य निश्शेष योगिनामप्यगोचर ॥२॥

इस अपराजितमन्त्र के द्वारा दर्शन, ज्ञान और चारित्र का पालन करते हुए इस ससार मे जो कोई योगिजन आत्यन्तिक श्री को प्राप्त हुए है, वे सभी इसी मन्त्र के समाराधन और प्रभाव से हुए हैं। इस अपराजितमन्त्र का सम्पूर्ण रूप से प्रभाव वर्णन करना योगियों के लिए भी असम्भव ही है।

अनभिज्ञो जनो ब्रूते य स मन्येऽनिलार्दित।
अनेनैव विशुद्ध्यन्ति जन्तव पापपङ्किला ॥३॥

इस अपराजित मन्त्र के विषय मे जो अनभिज्ञ (अजान) व्यक्ति कुछ बोलने (माहात्म्यख्यापन करने) का साहस करता है, मानो वह वातरोग से पीडित है। ससार मे पाप के पक मे लिप्त मनुष्य इसी से विशुद्धि को प्राप्त करते हैं।

अनेनेव विमुच्यन्ते भवक्लेशान्मनीषिण ।
असावेव जगत्यस्मिन् भवविध्वसबान्धव ॥४॥

प्रशस्त मन वाले विद्वान् इसी मन्त्र से ससार के बन्ध से मुक्ति को प्राप्त करते हैं। यही इस ससार मे मुक्तिमार्ग का सखा है।

अमु विहाय सत्वाना नान्य कश्चित् कृपाकर ।
पतद् व्यसन पाताले भ्रमत्ससार-सागरे ॥५॥
अनेनेव जगत् सर्वमुद्धृत्य विधृत शिवे ।
शतमष्टोत्तरं चास्य त्रिशुद्ध्या चिन्तयेन्मुनि ॥६॥

इसको छोडके प्राणियो के लिये अन्य कोई कृपाकर नही है। ससार-सागर मे डूबते हुये हो या व्यसन के पाताल-विवर मे प्रवेश करते हुए हो, इसी मन्त्रराज के द्वारा सभी का उद्धार हो जाता है और वे कल्याण-मार्ग पर इसी से स्थित होते है। मुनि को इसकी १०८ जाप्य त्रिशुद्धि (मन, वचन, काय) मे करनी चाहिए।

भु जानोऽपि चतुर्थस्य प्राप्नोति विकल फलम् ।
स्मरन्मन्त्रपदोद्भूता महाविद्या जगोन्नताम् (?) ॥७॥
गुरुपचकनामोच्छ्रपोडशाक्षरराजिताम् ।
अर्हम् सिद्धोपाध्यायसर्वसाधुभ्यो नम ॥८॥

ससार भर मे उन्नत, मन्त्र पद से उत्पन्न इस श्रेष्ठ महाविद्या को स्मरण करने वाला भोजन करता हुआ भी इस मन्त्र के जाप्य से

आत्मिक फल को प्राप्त कर देता है। इसी में पाँचों गुरु (पञ्चपरमेष्ठी) समाये हुए हैं, यह सोलह अक्षरों से युक्त है। भगवान् अर्हन्त, सिद्ध, उपाध्याय और सभी साधुओं को नमस्कार है।

अस्याः शतद्वयं ध्यानी जपेदेकाग्रमानसः ।
अनिच्छन्नप्यवाप्नोति चैकोपोषणजं फलं ॥९॥

ध्यान करने वाले को इसका दो सौ बार जाप्य से ध्यान करना चाहिए। ऐसा विधिपूर्वक जाप्य करने वाला बिना इच्छा रखते हुए भी (मन्त्र की अमोघवीयता के कारण) एक उपवास का फल तो प्राप्त करता ही है।

विद्यां षड्वर्गसम्भूतामजेयां पुण्यशालिनीं ।
जपन् प्रागुक्तमभ्येति फलं ध्यानी शतत्रयम् ॥१०॥

षड्वर्ग से उत्पन्न हुई, अजेय और पुण्यशालिनी इस विद्या के तीन सौ जाप्य करने से ध्यान करने वाला पूर्वोक्त (एकोपवास) फल को प्राप्त करता है।

अर्हन्मंत्रं चतुर्वर्णं चतुर्वर्गफलप्रदम् ।
चतुःशतीं जपन् योगी चतुर्थस्य फलं लभेत् ॥११॥

भगवान् अर्हन्त, सिद्ध, उपाध्याय और साधु रूप चतुर्वर्ण यह मंत्र चतुर्वर्ग (धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष) का फल प्रदान करने वाला है। इसका चार सौ संख्याप्रमाण जाप्य करने से योगी (भव्यजन) मोक्ष-फल को प्राप्त करता है।

अर्हन्त अवर्णस्य सहस्रार्द्धम् जपन्नानन्दसंभृतः ।
प्राप्नोत्येकोपवासस्य निर्जरां निर्जराशयः ॥१२॥

अर्हन्त भगवान् के अ—वर्ग के सहस्रवे भाग का आवा भी आनन्दयुक्त मन से जो जाप्य करता है, वह एकोपवास की निर्जरा को पाता है।

पचवर्णमयी विद्या पंचतत्वोपलक्षिता।
मुनिवीरै श्रुतस्कन्धाद् बीजबुद्ध्या समुद्धृता ॥१३॥

इस पचवर्णमयी और पचतत्वो मे उपलक्षित विद्या का वीर मुनियो ने श्रुत के स्कन्धो से बीज के समान मानकर उद्धार किया है।

असिआउसा नम ।

एतद्धि कथित शास्त्रे रुचिमात्रप्रसाधकम्।
किंचामीषा फलं सम्यक् स्वर्गमोक्षकलक्षणम् ॥१४॥

असिआउसा नम । शास्त्र मे इसे सभी इच्छाओ का पूर्ण करने वाला कहा है। और इसके फल के रूप मे स्वर्ग और मोक्ष की प्राप्ति का बखान किया है।

सिद्धम्। एकाक्षर पचपरमेष्ठिनामपरम्। उक्तं च।

सिद्ध, यह एकाक्षर पाचो परमेष्ठियो के नाम का वाचक है। कहा भी है—

अरहंता असरीरा आयरिया तह उवज्झाया मुणिणो।
पणमक्खरनिप्पण्णो ॐकारो पचपरमेट्ठि ॥१५॥

अर्हन्त, सिद्ध, आचार्य, उपाध्याय और मुनियो के प्रथमाक्षर से निष्पन्न ॐकार यह पचपरमेष्ठी है।

इहलोकपरलोकेष्टफलप्रदानार्थं ज्ञात्वा वचनोच्चारण जाप्य कुरुत। तथैव शुभोपयोग-त्रिगुप्त्यवस्थायां मौनेन, ध्यायत ॥१॥

इस पंच परमेष्ठी मन्त्र को इहलोक और परलोक में इष्टफल का प्रदाता जानकर वचन के उच्चारण से जाप्य करते रहना चाहिए। और शुभोपयोग और मन-वचन-काय-गुप्ति की अवस्था में मौनपूर्वक इसका ध्यान करना चाहिये।



# अथ वज्रपंजरस्तोत्रम्

परमेष्ठिनमस्कार सार नवपदात्मकम् ।
आत्मरक्षाकर वज्रपजरास्यं स्मराम्यहम् ॥१॥

परमेष्ठी नमस्कार मन्त्र नवपदात्मक है और सभी मन्त्रो का सारभूत है। यह आत्मा की रक्षा करने वाला है। इस वज्रपजर स्तोत्र का मैं स्मरण करता हू।

ॐ णमो अरहंताण शिरस्कन्धरसस्थितम् ।
ॐ णमो सिद्धाणं मुखे मुखपटाम्बरम् ॥२॥
ॐ णमो आयरियाण अग रक्षति साधिनाम् ।
ॐ णमो उवज्झायाणं आयुधे हस्तयोर्द्धयो॰ ॥३॥
ॐ णमो लोए सव्वसाहूण मोचके पादयो॰ शुभे ।
एसो पच णमोकारो शालिवज्रमयस्तले ॥४॥
सव्वपापप्पणासणो वज्रो वज्रमयो बहि॰ ।
मगलाणं च सव्वेसि खदिरागारखातिकाम् ॥५॥
स्वाहान्त च पदं ज्ञेय पढम हवइ मगलम् ।
वप्रोपरि वज्रमय पिधान देहिरक्षणम् ॥६॥
महाप्रभावरक्षेयं क्षुद्रोपद्रवनाशिनी ।
परमेष्ठिपदोद्भूता कथिता पूर्वसूरिभि॰ ॥७॥

यश्चैना कुरुते रक्षां परमेष्ठिपदैः सदा ।
तस्य न स्याद् भयं व्याधिराधिश्चापि कदाचन ॥८॥

ॐ णमो अरहन्ताणं यह शिर और मस्तक की रक्षा करे। ॐ णमो सिद्धाणं यह मुख और मुखपटाम्बर की रक्षा करे। ॐ णमो आयरियाणं यह साधकों की अंग-रक्षा करता है। ॐ णमो उवज्झायाणं यह दोनों हाथों की रक्षा करे, आयुधों की रक्षा करे। ॐ णमो लोए सव्वसाहूणं चरणों की रक्षा करें। यह पंच नवकार दोनों पगों में शालिवज्र के समान हैं। सव्वपावप्पणासणो यह बाहर वज्रमय है और मंगलाणं च सव्वेसिं खदिर की अग्नि के लिए खाई के समान है। पढमं हवइ मंगलम् यह स्वाहान्त पद जानना चाहिए। यह वज्रपंजर देहधारियों के शरीर पर वज्रमय पिधान (आवरण) है। यह महा प्रभावमयी रक्षा है। क्षुद्र उपद्रवों का नाशक है। परमेष्ठियों के पद से उत्पन्न है और पूर्वाचार्यों द्वारा कहा गया है। जो परमेष्ठी पदों से इसकी रक्षा करता है, उसे कोई भय, व्याधि और आधि नहीं होती।

अथ भस्मपंजरस्तवराजो लिख्यते ।

परमेष्ठिनमस्कारं सारं नवपदात्मकम् ।
आत्मरक्षाकरं वज्रपंजराभं स्मराम्यहम् ॥१॥
ॐ णमो अरहंताणं शिरस्कन्धरसंस्थितम् ।
ॐ णमो सिद्धाणं मुखे मुखपटाम्बरम् ॥२॥
ॐ णमो आइरियाणं अंगरक्षातिशायिनी ।
ॐ णमो उवज्झायाणं आयुधं हस्तयोर्दृढम् ॥३॥
ॐ णमो लोए सव्वसाहूणं मोचके पादयोः शुभे ।
एसो पंच णमोक्कारो शिला वज्रमयी तले ॥४॥

सव्वपापप्पणासणो वप्रो वज्रमयो वहि ।
मंगलाण च सव्वेसि खदिरागारखातिका ॥५॥
स्वाहान्त च पद ज्ञेय पढम हवइ मगलम् ।
वप्रोपरि वज्रमयं पिधान देहरक्षणे ॥६॥
महाप्रभावरक्षेय क्षुद्रोपद्रवनाशिनी ।
परमेष्ठिपदोद्भूता कथिता पूर्वसूरिभि ॥७॥
यश्चैन कुरुते रक्षां परमेष्ठिपदै सदा ।
तस्य न स्याद् भयं व्याधिराधिश्चापि कदाचन ॥८॥

(यह वज्रपजर के समान ही है। इसलिए इसका अर्थ वज्रपजर-स्तोत्र के समान ही जानना चाहिए।)

इति श्रीभस्मपजरस्तोत्र सवआधिव्याधिहर समाप्तम् ।

# अथ जिनपंजरस्तोत्र लिख्यते ।

ॐ ह्रीं श्रीं अर्हं अर्हद्भ्यो नमो नम ।
ॐ ह्रीं श्रीं अर्हं सिद्धेभ्यो नमो नम ।
ॐ ह्रीं श्रीं अर्हं आचार्येभ्यो नमो नम ।
ॐ ह्रीं श्रीं अर्हं उपाध्यायेभ्यो नमो नम ।
ॐ ह्रीं श्रीं अर्हं श्रीगौतमस्वामिप्रमुखसर्वसाधुभ्यो
नमो नम

एप पचनमस्कार सर्वपापक्षयकर ।
मगलाना च सर्वेषा प्रथम भवति मगलम् ॥१॥

ॐ ह्री श्री अर्हं, अर्हन्त भगवान् को नमस्कार हो ।
ॐ ह्री श्री अर्हं, सिद्ध भगवान् को नमस्कार हो ।
ॐ ह्री श्री अर्हं, आचार्यो को नमस्कार हो ।
ॐ ह्री श्री अर्हं, उपाध्यायो को नमस्कार हो ।
ॐ ह्री श्री अर्ह, श्रीगौतमस्वामी प्रमुख सभी साधुओ को नमस्कार हो ।

यह पचनमस्कार मन्त्र सभी पापा का क्षय करने वाला है । सभी मगलो मे यह प्रथम (आद्य) मगल है ,

ॐ ह्रीं श्रीं जये विजये, अर्हं परमात्मने नम ।
कमलप्रभसूरीन्द्रभाषित जिनपजरम् ॥२॥

ॐ ह्रीं श्रीं जये विजये, अर्हन्त भगवान् को नमस्कार है। कमल-प्रभ सूरीन्द्र ने इस जिनपंजर स्तोत्र को कहा है।

**एकभुक्तोपवासेन त्रिकालं यः पठेदिदम्।**
**मनोऽभिलाषितं सर्वं फलं स लभते ध्रुवम् ॥३॥**

प्रतिदिन एक समय भोजन करके जो इस स्तोत्र का पाठ करता है, वह निश्चय ही मन की अभिलाषाओं के अनुकूल इच्छित फल पाता है।

**भूशायी ब्रह्मचर्येण क्रोधलोभविवर्जितः।**
**देवताग्रे पवित्रात्मा षण्मासैर्लभते फलम् ॥४॥**

साधक पृथ्वी पर शयन करे, ब्रह्मचर्यव्रत धारण करे, क्रोध और लोभ का परित्याग करे। देवता के आगे पवित्र मन, वचन, काय से रहे तो छः मासों में फल को प्राप्त करता है।

**अर्हन् स्थापयेन्मूर्ध्नि सिद्धं चक्षुर्ललाटके।**
**आचार्यं श्रोत्रयोर्मध्ये उपाध्यायन्तु नासिके ॥५॥**
**साधुवृन्दं मुखस्याग्रे मनःशुद्धिं विधाय च।**
**सूर्यचन्द्रनिरोधेन सुधीः सर्वार्थ-सिद्धये ॥६॥**

अर्हन्त भगवान् को मस्तक पर स्थापित करे, सिद्ध भगवान् को चक्षु और ललाट में, आचार्य को दोनों कानों के मध्य भाग में, उपाध्याय को नासिका में, साधुओं को मुख के अग्रभाग में भावनापूर्वक धारण करे। मन की शुद्धि रखे। सूर्य और चन्द्र का निरोध करे अर्थात् अपने श्वासोच्छ्वासों में जो दो दक्षिण और वाम स्वर हैं, उनमें एक सूर्य और दूसरा चन्द्र कहा जाता है, मन का योगीजन सदैव नियमन करते हैं और वाञ्छित सिद्धि को प्राप्त करते हैं। साधक को चाहिए कि वह भी साधना के समय इन दोनों स्वरों की साधना भी रखे।

दक्षिणे मदनद्वेषी वामपार्श्वे स्थितो जिन ।
अगसन्धिषु सर्वज्ञ परमेष्ठी शिवकर ॥७॥

दक्षिण अग मे कामदेव मे द्वेष अर्थात् वीतरागता रखने वा भगवान् के स्वरूप का ध्यान करे। वामपार्श्व मे जिनेन्द्र भगवान् ध्यान करे। सभी अगसन्धियो मे कल्याण करने वाले भगवान् परम की स्थिति का चिन्तन करे।

पूर्वस्या जिनो रक्षेद् आग्नेय्या विजितेन्द्रिय ।
दक्षिणस्या परब्रह्म नैऋत्या च त्रिकालवित् ॥८॥

पूर्वदिशा मे जिन भगवान्, आग्नेय दिक्कोण मे विजितेन्द्रिय दक्षिण मे परब्रह्म और नैऋत्य मे त्रिकालवित् भगवान् रक्षा करें।

पश्चिमाया जगन्नाथो वायव्ये परमेश्वर ।
उत्तरा तीर्थकृत् सर्व ईशाने च निरजन ॥९॥

पश्चिम मे जगन्नाथ रक्षा करें, वायव्य मे परमेश्वर रक्षा कर उत्तर दिशा मे तीर्थकृत् (तीर्थंकर) रक्षा करें। और ईशान मे निरज रक्षा करें।

पाताले भगवानर्हन्नाकाशे पुरुषोत्तम ।
रोहिणीप्रमुखा देव्यो रक्षन्तु सकल कुलम् ॥१०॥

पाताल में भगवान् अर्हत रक्षा करे। आकाश मे पुरुषोत्तम रक्षा करें। रोहिणी प्रमुख देविया सकल कुल की रक्षा करें।

ऋषभो मस्तक रक्षेद् अजितोऽपि विलोचने।
सम्भव कर्णयुगले नासिका चाभिनन्दन ॥११॥

भगवान् ऋषभ मस्तक की रक्षा कर। अजितनाथ भगवान्

ोचना की रक्षा करे। सम्भवनाथ दोनो कानो की रक्षा करे तथा अभिनन्दन नासिका की रक्षा करे।

ओष्ठौ श्रीसुमती रक्षेत् दन्तान् पद्मप्रभो विभु ।
जिह्वा सुपार्श्वदेवोऽयं तालु चन्द्रप्रभाभिध ॥१२॥

मेरे ओठो की श्रीसुमतिनाथ रक्षा करे, दन्तो की पद्मप्रभ विभु रक्षा करे, जिह्वा की सुपाश्वदेव रक्षा करे। तालु की चन्द्रप्रभ नामक तीर्थंकर रक्षा करे।

कंठ श्रीसुविधि रक्षेद् हृदय श्रीसुशीतल ।
श्रेयासो बाहुयुगल वासुपूज्य करद्वयम् ॥१३॥

मेरे कण्ठ की श्रीसुविधि रक्षा करे, हृदय की श्रीसुशीतल रक्षा करें, श्रेयास दोनो बाहुओ की रक्षा करे और वासुपूज्य मेरे दोनो हाथो की रक्षा करें।

अगुलि विमलो रक्षेद् अनन्तो सौनखानपि ।
श्रीधर्मोऽप्युदरास्थीनि श्रीशान्तिर्नाभिमण्डलम् ॥१४॥

विमलनाथ भगवान् अगुलियो की रक्षा करें, अनन्तनाथ नखो की रक्षा करे, श्रीधर्मनाथ भगवान् उदर की अस्थियो की तथा शान्तिनाथजी नाभिमण्डल की रक्षा करे।

श्रीकुन्थो गुह्यकं रक्षेद् अरो रोमकटीतटे।
मल्लिरुरू पृष्ठिवशं पिडिका मुनिसुव्रत ॥१५॥

श्रीकुन्थुनाथ गुह्य की रक्षा करे, भगवान् अरनाथ रोम और कटीतट की रक्षा करे, मल्लिनाथ भगवान् उरू की तथा पीठ की रक्षा करें। मुनिसुव्रत पिण्डलियो की रक्षा करे।

पादागुलीर्नमी रक्षेद् श्रीनेमिश्चरणद्वयम् ।
श्रीपार्श्वनाथ सर्वांग वर्द्धमानश्चिदात्मकम् ॥१६॥

नमिनाथ पैरो की अगुलियो की रक्षा करें, श्रीनेमिनाथ दो
नरगो की रक्षा करें। श्रीपार्श्वनाथ सारे अग की रक्षा करें, वर्द्धमान
श्रीमहावीर भगवान् चतन्य स्वरूप आत्मा की रक्षा करें।

पृथिवीजलतेजस्कवाय्वाकाशमय जगत् ।
रक्षे दशेषपापेभ्यो वीतरागो निरजन ॥१७॥

पृथ्वी, जल, तेज, वायु, आकाश रूप जगत् की सभी प्रकार
पापो से वीतराग निरजन भगवान् रक्षा करें।

राजद्वारे श्मशाने च सग्रामे शत्रुसकटे ।
व्याघ्रचौरादिसर्पादिभूतप्रेतभयाश्रिते ॥१८॥
अकाले मरणे प्राप्ते दारिद्र्यापत्समाश्रिते ।
अपुत्रत्वे महादु खे मूर्खत्वे रोगपीडिते ॥१९॥
डाकिनीशाकिनीग्रस्ते महाग्रहगणार्दिते ।
नद्युत्तारेऽध्ववैषम्ये व्यसने चापदि स्मरेत् ॥२०॥

राजा के द्वार पर, श्मशान मे सग्राम मे शत्रु से सकट होने पर,
शेर, चोर, सर्प, भूत, प्रेत आदि से भय होने पर अकाल मे मृत्यु को
प्राप्त करते समय, दरिद्रता मे, आपत्ति मे, पुत्र न होने पर, घोर दुख
के समय, मूर्खता और रोगबाधा के समय डाकिनी शाकिनी से ग्रस्त
होने पर, ग्रहपीडा मे, नदी मे उतरते समय, विषममार्ग मे, व्यसन और
आपत्ति मे इसका स्मरण करना चाहिए।

प्रातरेव समुत्थाय य पठेज्जिनपजरम् ।
तस्य किंचित् भयं नास्ति लभते सुखसम्पद ॥२१॥

प्रात काल उठकर जो जिनपजरस्तोत्र का पठन करता है, उसे
किसी प्रकार का भय नही होता और वह सुखसम्पत्तियो को प्राप्त
करता है।

जिनपजरनामेद य स्मरत्यनुवामरम् ।
कमलप्रभराजेन्द्रश्रिय स लभते नर ॥२२॥

जिनपजर नाम के इम स्तोत्र को जो प्रतिदिन स्मरण करता है, वह राजेन्द्रो की लक्ष्मी के समान लक्ष्मी को प्राप्त करता है ।

प्रात समुत्थाय पठेत्कृतज्ञो य स्तोत्रमेतत् जिनपजरस्य ।
आसादयेत्स कमलप्रभाख्या लक्ष्मीं मनोवाञ्छित-
पूरणाय ॥२३॥

प्रात काल उठकर जो इस जिनपजर स्तोत्र का पठन करता है, वह कमलप्रभा नाम की लक्ष्मी को इच्छा-पूर्ति के निमित्त प्राप्त करता है ।

श्रीरुद्रपल्लीयवरेण्यगच्छे देवप्रभाचार्यपदाब्जहंस ।
वादीन्द्रचूडामणिरेव जैनो जीयादसौ श्रीकमलप्रभाख्य ॥२४॥

श्रीरुद्रपल्ली के वरेण्यगच्छ मे देवप्रभ आचार्य के चरणकमलो के हसरूप वादीन्द्रचूडामणि जिनका नाम कमलप्रभ है वह जीवित रहे

इति स्तोत्रम् ।

विधि—शुद्ध शरीर कर शरीर को तप दे, एकभुक्त उपवास करे, ब्रह्मचर्य का पालन करे, भूमि पर सोवे, क्रोध, लोभ रहित प्रात मध्यान्ह सायकाल त्रिकाल पढे, सदा निरन्तर छ मास जाप करे । पीछे घृत, अगर, गुग्गुल, खोपरा का होम करे, पीछे माला अष्टोत्तर शत जपे । चित्त मे निगुरु शूद्र और काणे को न देखे, न अन्य देव को ध्यावे ।



# भट्टारक सकलकीर्ति विरचित
# तत्वार्थसारदीपक-सन्दर्भः

## तत्वार्थसारदीपके पदस्थ-भावनाप्रकरणम् ।

अथ पिण्डस्थमारयाय वक्ष्ये पदाक्षरोद्भवम् ।
ध्यान पदस्थमत्यन्तस्वाधीन मुक्तये सताम् ॥१॥

पिण्डस्थ ध्यान का वणन करने के पश्चात् अब मै अक्षरों और पदो से उत्पन्न पदस्थध्यान का, जो कि स्वाधीन है, सत्पुरुषो की मुक्ति के लिए वणन करता हूँ ।

पदान्यादाय साराणि योगिभिर्यद्र निधीयते ।
सिद्धान्तबीजभूतानि ध्यान पदस्थमेव तत् ॥३४॥

सिद्धात के बीजभूत सार-पदो के अवलम्बन से योगी जो ध्यान करते हैं, वह पदस्थ ध्यान कहलाता हे ।

ध्यायेदनादिसिद्धान्तविरयाता वर्णमातृकाम् ।
आदिनाथमुखोत्पन्ना विश्वागमविधायिनीम् ॥३५॥

आदिनाथ भगवान् के मुख से उत्पन्न सकल आगमो की रचना करने वाली और अनादि सिद्धान्त मे विख्यात वर्णमातृका (सिद्ध-मातृका) का ध्यान करना चाहिए ।

पत्रषोडशसंयुक्ते अमले नाभिमण्डले ।
प्रतिपत्र भ्रमन्तीं स स्मरेद् व्यष्टस्वरावलीम् ॥३६॥

नाभिमण्डल मे सोलह पत्र वाले कमल के प्रत्येक पत्र के ऊपर घूमती हुई सोलह स्वरो की श्रेणी का स्मरण करना चाहिए ।
(अ आ-इ-ई-उ-ऊ-ऋ-ॠ-लृ-ॡ-ए-ऐ-ओ-औ-अं-अः —ये सोलह स्वर हैं)

चतुर्विंशतिपत्राढ्ये कजे सत्कर्णिके हृदि ।
पचविंशान् ककारादिमान्तान् ध्यायेत् सव्यजनान् ॥३७॥

हृदय मे सुन्दर कर्णिकाओ सहित चौबीस पत्र वाले कमल में क से लेकर म पर्यन्त पच्चीस व्यजनो का ध्यान करे ।

ततो वदनराजीवे हेमे पत्राष्टभूषिते ।
चिन्तयेच्छेषवर्णाष्टौ यकारादीन् प्रदक्षिणम् ॥३८॥

इसके पश्चात् मुख मे स्वर्ण कमल के आठ पत्रो की प्रदक्षिणारूप शेष बचे हुए य आदि (य-र-ल-व-श-ष-स-ह) आठ वर्णो का चिन्तन करे ।

इमा प्रसिद्धसिद्धान्तप्रसिद्धा वर्णमातृकाम् ।
ध्यायेत् य स श्रुताम्भोधे पार गच्छेच्च तत्फलात् ॥३९॥

उपर्युक्त रीति से प्रसिद्ध सिद्धान्त मे विख्यात इन वर्णमातृकाओ का जो पुरुष ध्यान करता है वह श्रुत-सागर के पार हो जाता है ।

अथ मन्त्रा गणाधीश विश्वतत्त्वैकनायकम् ।
आदिमध्यान्तसद्भेदै· स्वरव्यजनसम्भवम् ॥४०॥
ऊर्ध्वाधोरेफसंयुक्त सकल विन्दुभूषितम् ।
एकाग्रमनसा ज्ञानिन्, मन्त्रराजमिम स्मर ॥४१॥

यह गणाधीश मन्त्र जो सभी तत्वों का मुख्य नायक है, जो आदि (अ) मध्य (र) और अन्त (ह)—इस प्रकार स्वर और व्यंजनों से जो उत्पन्न हुआ है, जो कलाओं मे युक्त है, जो बिन्दु से सुशोभित है, हे ज्ञानी ! तू इस मन्त्रराज (अर्हन्) को एकाग्रमन से स्मरण कर।

देवासुरनतं मिथ्यादुर्बोधध्वान्तभास्करम् ।
शुक्लं मूर्धस्थचन्द्रांशुकलापव्याप्तदिङ्मुखम् ॥४२॥
हेमाब्जकर्णिकासीनं निर्मलं दिक्षु खाङ्गणे।
सचरन्तं च चन्द्राभं जिनेन्द्रतुल्यमूर्जितम् ॥४३॥

देव और असुर जिसको नमस्कार करते है, मिथ्याज्ञानरूपी अंधकार को नाश करने के लिए जो सूर्य के समान है, ऊपर रहने वाला है और चन्द्रमा की उदित होती हुई किरणों के समूह से जिसने दिशाओं को विभासित कर रखा है, स्वर्ण कमल की कर्णिका मे विराजमान, निर्मल, दिशाओं और आकाशरूपी आंगन मे विचरण करते हुए चन्द्र के समान परम सामर्थ्यशाली और जिनेन्द्र भगवान् के समान यह मन्त्र है।

ब्रह्मा केश्चिद् हरिः केश्चिद् बुद्धः केश्चिन्महेश्वरः ।
शिवः सर्वेस्तथेशानो वर्णोऽयं कीर्तितो महान् ॥४४॥

इस महान् वर्ण (ह) को कोई ब्रह्मा, कोई विष्णु, कोई बुद्ध, कोई महेश्वर और कोई शिव तथा ईशान कहते है।

मत्वेतीदं महत्तत्वमर्हं नामोद्भवं बुधाः ।
विश्वकल्याणतीर्थेशं श्रीदं ध्यायन्तु मुक्तये ॥५१॥

इस प्रकार अर्हं नाम से उत्पन्न यह महातत्व है, इस प्रकार जान

सब विश्व के कल्याण करने वाले तीर्थंकरों और मुक्ति को देने वाले, श्री देने वाले इस मन्त्र का मुक्ति के लिए ध्यान करना चाहिए।

> मन्त्रमूर्तिं समादाय देवदेवो जिनः स्वयम्।
> सर्वज्ञः सर्वगः शान्तः साक्षादेष व्यवस्थितः ॥८५॥

इस मन्त्र की आकृति को धारण करके स्वयं देवाधिदेव जिनेन्द्र-भगवान् जो सर्वज्ञ, सर्वव्यापी और शान्त हैं, साक्षात् रूप में इस मन्त्र में विराजमान हैं। (वह मन्त्र है—अर्हं)

> ज्ञानबीजं जगद्वन्द्यं जन्ममृत्युजरापहम्।
> अकारादिहकारान्तं रेफबिन्दुकलाङ्कितम् ॥८६॥
> भुक्तिमुक्त्यादिदातारं स्रवन्तममृताम्बुभिः।
> मन्त्रराजमिमं ध्यायेद् धीमान् विश्वसुखावहम् ॥८७॥

बुद्धिमान् पुरुष को अ वर्ण से लेकर हकारपर्यन्त वर्णमातृका-स्वरूप तथा रेफ, कला और बिन्दु से युक्त अर्हं का—जो ज्ञानबीज है, जगद्वन्द्य है, जन्म, मृत्यु और जरा का नाश करने वाला है और सांसारिक सुख और मुक्ति का देने वाला है—जिसमें से निरन्तर अमृत प्रवाहित हो रहा है और जो विश्व के सभी सुखों का प्रदाता है, ऐसे इस मन्त्रराज अर्हं का ध्यान करना चाहिए।

> नासाग्रे निश्चलं वा भ्रूलतान्ते महोज्ज्वलम्।
> तालुरन्ध्रेण वा यान्तं विशन्तं वा मुखाम्बुजे ॥८८॥

यह मन्त्रराज नासिका के अग्रभाग पर स्थित है अथवा भौंहों के मध्य में अत्यन्त प्रकाशमान है अथवा तालुरन्ध्र के द्वारा जाता है और मुखकमल में प्रवेश करता है, इस प्रकार ध्यान करना चाहिये।

सकृदुच्चारितो येन मन्त्रोऽयं वा स्थिरीकृत ।
हृदि, तेनापवर्गाय पाथेयं स्वीकृत परम् ॥४६॥

जिस मनुष्य ने एक बार इस मन्त्र का उच्चारण कर लिया अथवा हृदय मे स्थिर कर लिया, उसने मोक्ष के लिए श्रेष्ठ पाथेय सग्रह कर लिया।

यदैवैष महामन्त्रश्चित्ते धत्ते स्थितिं मुने ।
तदैव कर्मसन्तानप्ररोह प्रविशीर्यते ॥५०॥

जब मुनि के मन मे यह महामन्त्र स्थिर हो जाता है तब कर्म-परम्परा के अकुर नष्ट हो जाते है।

सर्वावस्थासु सर्वत्र जपन्तु वा निरन्तरम्।
विशुद्धे मानसे मन्त्र निश्चल स्थापयन्तु वा ॥५२॥

अथवा सब अवस्थाओ मे सर्वत्र इस महामन्त्र का जाप करना चाहिए अथवा मन मे इस महामन्त्र को निश्चलता से स्थापित करना चाहिए।

ततो हकारमात्र च रेफविन्दुकलोज्झितम्।
सूक्ष्म प्रभास्वर चन्द्ररेखाभ शान्तिकारणम् ॥५३॥
अणिमादिमहर्द्धीना जनक चिन्तयेत् सुधी ।
अनुच्चार्य हृदा नित्य भवभ्रमणहानये ॥५४॥

तत्पश्चात् बुद्धिमान् मनुष्य ससार परिभ्रमण के नाश के लिए विना उच्चारण किये हुए अपने मन मे केवल हकार को रेफ, कला और बिन्दु से रहित, सूक्ष्म, प्रकाशमान और चन्द्ररेखा के समान चिंतन करे। यह हकार शान्ति का कारण है और अणिमा आदि महाऋद्धियो का पैदा करने वाला है।

ॐकार विस्फुरच्चन्द्रकलाविन्दुमहोज्ज्वलम् ।
नामाग्राक्षरनिष्पन्नं पंचानां परमेष्ठिनाम् ॥५५॥
धर्मार्थकाममोक्षाणां दातारं विश्वपूजितम् ।
हृत्कजकर्णिकासीनं ध्यायेद् ध्यानी शिवाप्तये ॥५६॥

ध्यानी पुरुष को विस्फुरायमान चन्द्रकला और विन्दु से अत्यन्त शोभित और हृदयकमल की कर्णिका में विराजमान इस ॐकार का मोक्ष के लिए ध्यान करना चाहिए। यह ॐकार पांच परमेष्ठियों के नाम के प्रथम अक्षरों से निष्पन्न है (अ-अ-आ-उ-म्=ॐ) यह धर्म अर्थ काम और मोक्ष का प्रदाता है और विश्व में पूजित है।

अर्हन्तो ह्यशरीराश्चाचार्या विश्वनतक्रमा ।
उपाध्याया गता पारं श्रुताब्धेर्मुनय परे ॥५७॥
एषां पंचनमस्कारपदानां प्रथमाक्षरै ।
निष्पादितोऽयमोंकारो बुधै सर्वार्थसिद्धिद ॥५८॥

विश्व जिनके चरणों में नमस्कार करता है, ऐसे अर्हन्त, सिद्ध, आचार्य और श्रुतसागर के पारगामी उपाध्याय और श्रेष्ठ मुनि—इन पंचनमस्कार के पदों के प्रथम अक्षरों से बुद्धिमान् पुरुषों ने समस्त प्रयोजनों के सिद्ध करने वाले इस ॐकार का निष्पादन किया है।

एष मन्त्रो जगत्ख्यात कामद कामधेनुवत् ।
ध्यानिनां कल्पशाखीव समीहितफलप्रद ॥५९॥

यह मन्त्र संसार में विख्यात, कामधेनु के समान कामनाओं की पूर्ति करने वाला, ध्यानी पुरुषों के लिए कल्पवृक्ष के समान इच्छित फल प्रदान करने वाला है।

चिन्तामणिरिवाभीष्टसिद्धिकृन्मूलमन्त्रज ।
ध्यातव्योऽनिशमत्यर्थं सर्वकार्यार्थसिद्धये ॥६०॥

मूल मत्र में से उत्पन्न यह ॐकार चिन्तामणि रत्न के समान अभीष्ट सिद्धियों का देने वाला है, अत सब कार्य और प्रयोजनों की सिद्धि के लिए इसे प्रतिदिन ध्याना चाहिए ।

स्तम्भनेऽथ सुवर्णाभो विद्वेषे कज्जलप्रभ ।
वश्यादिकरणे रक्तो ध्येय शुभ्रोऽघहानये ॥६१॥

स्तम्भन में यह सुवर्ण के समान कान्ति वाला, विद्वेष में काजल के समान प्रभा वाला और वश्यादि करण में रक्तवर्ण और पापों के नाश के लिए शुभ्र इस ॐकार का ध्यान करना चाहिए ।

अथवैषोऽनिश ध्येय सर्वत्रैव शशिप्रभ ।
कर्मारिहानये कृत्ये किमसत्कल्पनैं सताम् ॥६२॥

अथवा इस चन्द्रमा के समान प्रभावाले ॐकार को कमरूपी शत्रुओं के नाश के लिए ध्याना चाहिए। सत्पुरुषों को दूसरी असत् कल्पना करने से क्या लाभ ?

महापञ्चगुरोर्नाम, नमस्कारसुसम्भवम् ।
महामन्त्र जगज्ज्येष्ठमनादिसिद्धमादिमम् ॥६३॥
ध्यायन्तु वा जपन्तूच्चैर्दक्षा सर्वार्थसाधकम् ।
युक्त्या कमलजाप्येन वशीकृत्य चल मन ॥६४॥

नमस्कार मत्र में रहने वाले पाच महागुरुओं के नाम से निष्पन्न यह महामन्त्र जगत् में श्रेष्ठ है अनादिसिद्ध है, आदिम है और सब प्रयोजनों का सिद्ध करने वाला है अत बुद्धिमान् पुरुषों को वही युक्ति से, कमलजाप्य से चचल मन को वश में करके इसका ध्यान करना चाहिए और ऊचे स्वर में जाप्य करनी चाहिए ।

मस्तकस्थे स्फुरच्चन्द्राभेऽब्जे पत्राष्टभूषिते।
स्थापयेत् कर्णिकामध्येऽर्हन्त पूर्वादिदिक्षु च ॥६५॥
चतुर्षु पद्मपत्रेषु सिद्ध सूरिमनुक्रमात्।
उपाध्याय पर साधु निदिक्पत्रेषु दर्शनम् ॥६६॥
ज्ञान वृत्त तपो ध्यानी स्थापयेद् ध्यानसिद्धये।
कर्णिकाया जपेद् ध्यायेद् वादौ मन्त्र च्युतोपमम् ॥६७॥
महापचगुरूणा पचत्रिशदक्षरप्रमम्। /
उच्छ्वासैस्त्रिभिरेकाग्रचेतसा भवहानये ॥६८॥

मस्तक में रहने वाले विस्फुरायमान चन्द्रमा के समान आठ पत्रो से भूपित कमल की कर्णिका के बीच मे अहन्त भगवान् की स्थापना करनी चाहिए और पूर्व आदि दिशाओ म कमल के चार पत्रो में अनुक्रम से सिद्ध, आचार्य, उपाध्याय और साधु की स्थापना करनी चाहिए और विदिशाओ की पाखुडियो मे अनुक्रम से सम्यग्दर्शन, ज्ञान, चारित्र और तप की स्थापना ध्यान की सिद्धि के लिए ध्यानी पुरुषो को करनी चाहिए। उन्हे पहले कर्णिका मे अनुपम और पचमहागुरुओ के पैंतीस-अक्षर-प्रमाण मन्त्र को तीन श्वासोच्छ्वासो मे ससार-भ्रमण के नाश करने के लिए जपना चाहिए अथवा ध्यान करना चाहिए।

ततश्चतुर्दिक्पत्रेषु मन्त्राश्चतुर स्मरेत्।
क्रमाद् विदिक्षु पत्रेषु नमस्काराश्चतु प्रमान् ॥६९॥

इसके पश्चात् चार दिशाओ के पत्रो मे चार मन्त्रो का स्मरण करे। और उसके पश्चात् क्रम से विदिशाओ के चार पत्रों मे चार प्रकार के नमस्कारो का चिन्तन करे।

अनेन विधिना भाले मुखे कण्ठे हृदि स्फुटम् ।
नाभौ पद्मे च संस्थाप्य मन्त्र नवनवोत्तमम् ॥७०॥

इस विधि से भालपद्म, मुखपद्म, कण्ठपद्म, और हृदयकमल तथा नाभिकमल मे नवीन और उत्तम इस मन्त्र को स्थापित करे ।

नमस्काराञ्जपेद् दक्षोऽवरोहारोहणेन च ।
द्विपद्पद्मेषु सर्वेऽमी नमस्काराश्च पिण्डिता ॥७१॥

कुशल मनुष्य को आरोह-अवरोह-पूर्वक नमस्कारमन्त्र का जाप्य करना चाहिए । बारह कमलो मे नमस्कार का समावेश है ।

विश्वकल्याणदा सन्ति ह्यष्टोत्तरशतप्रमा ।
कृत्स्नकर्मारिसन्तान ध्नन्तो विश्वसुखावहा ॥७२ ।

एक सौ आठ संख्या प्रमाण नमस्कार का जाप विश्व कल्याण करने वाला तथा समस्त कर्मरूपी शत्रुओ की परम्परा का नाश करने वाला और सम्पूर्ण सुख को लाने वाला है ।

जाप्येन कमलाख्येनानेन योगी लभेत भो ।
भुञ्जानोऽप्युपवासस्य कर्मणा निर्जरा पराम् ॥७३॥

इस प्रकार कमल जाप्य से इस मन्त्र का जाप करने वाला योगी पुरुष उपवास न करने पर भी उपवास का फल प्राप्त करता है और कर्मों की उत्तम निर्जरा करता है ।

अपराजितमन्त्रोऽयं विश्वमन्त्राग्रिमो महान् ।
निरौपम्यो जगत्ख्यातो जगद्वन्द्यो जगद्धित ॥७४॥

यह अपराजित मन्त्र समस्त मन्त्रो मे मुख्य है, महान् है, अनुपम है, जगत् मे प्रसिद्ध है, जगत् द्वारा वन्दनीय है और जगत् का हित करने वाला है ।

मन्त्रजाप्याम्बुभि सिक्ता शाम्यन्ति वह्नयोऽखिला ।
जलस्थलभया सर्वे विलीयन्तेऽस्य शक्तित ॥८०॥

सब प्रकार की अग्नि इस मन्त्र के जाप्य रूप जल से सीचन से शान्त हो जाती है और इस मन्त्र की शक्ति से जल-स्थल के सम्पूर्ण भय नष्ट हो जाते है।

अनेन मन्त्रयोगेन महापापकलङ्किना ।
शुद्ध्यन्ति जन्तव क्रूरास्त्यजन्ति क्रूरता परे ॥८१॥

महापाप से कलंकित प्राणी इस मन्त्र के योग से शुद्ध और पवित्र बन जाते है और क्रूर जीव भी अपनी क्रूरता को छोड देते है।

सप्तव्यसनसंसक्ता अजनाद्याश्च तस्करा ।
प्राप्य मित्रमिम मृत्यौ तत्पुण्येन दिव गता ॥८२॥

सप्तव्यसनो मे लीन अजन आदि चार मृत्यु के समय इस मन्त्र-रूपी मित्र को पाकर उसके पुण्यप्रभाव से स्वर्ग को प्राप्त हुए।

जिनशासनमध्येऽय सारो मन्त्राधिपो महान् ।
उद्धार सर्वपूर्वाणा तत्वाना तत्वमुत्तमम् ॥८३॥

जिन शासन मे यह मन्त्र सारभूत महान् मन्त्रराज है और यह समस्त पूर्वो का उद्धार स्वरूप है तथा तत्वो में उत्तम तत्व है।

किमत्र बहुभि प्रोक्तैर्मन्त्रराजप्रसादत ।
ध्यानिना जायते मुक्ति का वार्ता परवस्तुषु ॥८४॥

बहुत अधिक कहने से क्या लाभ ? इस मन्त्रराज के प्रसाद से ध्यानियो को मुक्ति प्राप्त हो जाती है फिर दूसरी वस्तुओ के मिलने मे आश्चर्य ही क्या है ?

विज्ञायेति सुखे दुःखे पथि दुर्गे रणे स्थितो।
आसने शयने स्थाने रागक्लेशादिके सति ॥८५॥
सर्वावस्थासु सर्वत्र महामन्त्रः शिवार्थिभिः।
जपनीयोऽथवा ध्येयो न मोक्तव्यः क्वचिद्हृदः ॥८६॥

इस प्रकार जानकर सुख में, दुःख में, मार्ग में, दुर्ग में, युद्धस्थान में, बैठने में, सोने में, शयनस्थान में और रोग-कलह आदिक में सभी अवस्थाओं में और सब जगह मोक्ष चाहने वालो को इसका ध्यान करना चाहिए तथा कभी इसे अपने हृदय से दूर नही करना चाहिए।

वाचो वा विश्वकार्याणां सिद्धयेऽत्र परत्र च।
तथा संख्या विधेयास्य सहस्र-लक्ष-कोटिभिः ॥८७॥

इस लोक और परलोक में समस्त कार्य और वाणी की सिद्धि के लिए इस मन्त्र के हजार, लाख और करोड संख्य प्रमाण जाप करने चाहिए।

णमो अरहंताणं, णमो सिद्धाणं, णमो आइरियाणं, णमो उवज्झायाणं, णमो लोए सव्वसाहूणं—इस मन्त्र का जाप करना चाहिए।

पंचसद्गुरुनामोत्थां षोडशाक्षरभूषिताम्।
महाविद्यां जगद्विद्यां स्मर सर्वार्थसिद्धिदाम् ॥८८॥

पांच सद्गुरुओं अर्थात् पंचपरमेष्ठियों के नाम से निष्पन्न हुई सोलह अक्षरों से सुशोभित महाविद्या है, वह समस्त प्रयोजनों की सिद्धि के लिए जगद्विद्या है। तू उसका स्मरण कर।

अस्याः शतद्वयं ध्यानी जपेत् तल्लीनमानसः।
अनिच्छन्नप्यवाप्नोत्युपवासपरं फलम् ॥८९॥

इस विद्या से मनुष्यों के कर्मों के साथ जन्म मृत्यु और वृद्धावस्था शीघ्र ही नष्ट हो जाती है और वे शिवसम्पत्ति को प्राप्त करते हैं। वह विद्या इस प्रकार है—ॐ ह्रा ह्री ह्रू ह्रौ ह्र अ-सि-आ-उ-सा नम ।

अर्हत्सिद्धत्रिधासाधु धर्मान् केवलिभाषितान् ।
विश्वमाङ्गल्यकर्तृंश्च विश्वलोकोत्तमान् परान् ॥६६॥
विश्वशरण्यभूताश्च ध्यायन्तु तत्पदार्थिन ।
चतुरोऽत्र चतुर्मङ्गलाद्ये पदे परे सदा ॥१००॥

विश्व का मंगल करने वाले जगत् में सर्वोत्तम और जगत् में शरण्यभूत ये अर्हन्त, सिद्ध, तीन प्रकार के (आचार्य, उपाध्याय और साधु) साधु और केवलीप्ररूपित धर्म ये चार (चत्तारिमङ्गल) आदि उत्तम पदों से मनुष्यों को सदा ध्यान करना चाहिए।

लोकोत्तमपदा पूज्या शरण्याश्चार्हदादिका ।
एतद्ध्यानवता ध्यानात् मंगलानि पदे पदे ॥१०१॥
सम्पद्यन्तेऽत्र वामुत्र सम्पदस्त्रिजगद्भरा ।
धर्मार्थकाममोक्षार्था प्रणश्यन्त्यापदोऽखिला ॥१०२॥

ये उपर्युक्त अर्हन्त आदि लोक में उत्तमपद हैं, पूज्य हैं, शरण्य हैं—इस प्रकार ध्यान करने वालों को उनके ध्यान के प्रभाव से पग पग पर मङ्गल का उदय होता है। तीनों जगत् में रहने वाली सम्पत्ति और धर्म, अर्थ, काम और मोक्षरूप पुरुषार्थ इस लोक में तथा परलोक में प्राप्त होते हैं तथा सभी आपदाओं का नाश हो जाता है। वह मन्त्र इस प्रकार है—

चत्तारि मंगलं। अरिहंता मंगलं। सिद्धा मंगलं। साहू मंगलं। केवलिपण्णत्तो धम्मो मंगलं।

चत्तारि लोगुत्तमा। अरिहंता लोगुत्तमा। सिद्धा लोगुत्तमा। साहू लोगुत्तमा। केवलिपण्णत्तो धम्मो लोगुत्तमो।

चत्तारि सरण पवज्जामि। अरिहंते सरण पवज्जामि। सिद्धे सरण पवज्जामि। साहू सरण पवज्जामि। केवलिपण्णत्त धम्म सरण पवज्जामि।

मुक्ते सौध द्रुतारोढुमिमां सोपानमालिकाम्।
अर्हत्सिद्धसयोगिश्रीकेवल्यक्षरसम्भवाम् ॥१०३॥
आद्योंकारमयी सारा विद्या ध्यायन्तु योगिनः।
पंचदशसुवर्णाढ्या गुणस्थानगुणाप्तये ॥१०४॥

अर्हन्त, सिद्ध, और सयोगी केवलियो के अक्षर से उत्पन्न, मुक्ति के महल मे शीघ्र चढने के लिए सीढियो के समान, पन्द्रह सुन्दर वर्णों से सुशोभित और जिसके आदि मे ॐकार है, उस सारभूत विद्या को योगीजन गुणस्थान की प्राप्ति के लिए ध्यान करे।
वह विद्या इस प्रकार है—ॐ अरहन्त-सिद्ध-सयोगिकेवली स्वाहा।

ॐकारभूषित मन्त्र ह्रींकाराकितमुत्तमम्।
अर्हन्नामोद्भवं दक्षाश्चिन्तयन्तु शिवाप्तये ॥१०५॥

ॐकार से विभूषित और ह्रीकार से अकित तथा अर्हन् इस नाम से उत्पन्न उत्तम मन्त्र को मोक्ष-प्राप्ति के लिए चिन्तन करें।

सकलज्ञानसाम्राज्यदानदक्ष च्युतोपमम्।
समस्तमन्त्ररत्नानां चूडारत्न सुखावहम् ॥१०६॥

यह मन्त्र सम्पूर्ण ज्ञान का साम्राज्य देने मे कुशल है और निरुपम है, सुखो का दाता और समस्त मन्त्रो मे चूडामणि है।
वह मन्त्र इस प्रकार है—ॐ ह्री अर्ह नम।

कृत्स्नकर्मकलङ्कौघनमोविध्वसभास्करम् ।
पर सिद्धनमस्कारजात साक्षान्छिवप्रदम् ॥१०७॥
पचवर्णमय मन्त्र विश्वविघ्नौघनाशनम् ।
दक्षा स्मरन्तु मोक्षाय, जपन्तु वा निरतरम् ॥१०८॥

सम्पूर्ण कर्म-कलङ्क समूह रूप अन्धकार के नाश करने के लिये सूर्य के समान, श्रेष्ठ, सिद्ध नमस्कार से उत्पन्न, साक्षात् मोक्ष देने वाले और सब विघ्नो के समूह का नाश करने वाले पचवर्ण वाले इस मन्त्र का बुद्धिमान् मोक्ष के लिए स्मरण करे या निरन्तर जाप करे।

मन्त्र—णमो सिद्धाण ।

निर्दोषस्यार्हतो घातिघातिन परमेष्ठिन ।
प्राप्तानन्तगुणस्य श्रीमत परमयोगिन ॥१०९॥
विदो जपन्तु मत्रेश, निश्वक्लेशाग्निवामुचम् ।
भुक्तिमुक्तिप्रदातार, त्रातार भव्यदेहिना ॥११०॥

घाति कर्मों को नाश करने वाले, निर्दोष, अनन्त गुणो को प्राप्त करने वाले, लक्ष्मी से सुशोभित और परमयोगी अरहन्त परमेष्ठी के मन्त्रराज को विद्वान् पुरुष जपे। यह मन्त्रराज सम्पूर्ण क्लेश रूप अग्नि के लिए मेघ के समान है। भोग और मुक्ति प्रदान करने वाला है और भव्य प्राणियो की रक्षा करने वाला है।

अनेन मत्रपुण्येन, त्रिजगन्नाथसपद ।
निश्वशर्माणि लभ्यन्ते, क्रमाच्छ्रीजिनभूतय ॥१११॥

इस पवित्र मत्र के द्वारा त्रिलोकीनाथ तीर्थंकर भगवान् की सम्पत्तिया और समस्त सुख क्रमश प्राप्त हो जाते है।

यह मंत्र इस प्रकार है—

ॐ नमोऽर्हते केवलिने परमयोगिने अनन्त [illegible] विस्फुरच्छुक्लध्यानाग्निनिर्दग्धकर्मबीजाय प्राप्तानन्तचतुष्टयाय [illegible] शान्ताय मङ्गलवरदाय अष्टादशदोषरहिताय स्वाहा ।

पूर्णेन्दुमण्डलाकारं, पुण्डरीकं मुखे स्मरन् ।
क्रमात्तदष्टपत्रेषु, वर्णांश्चाष्टौ पृथक् पृथक् ॥ [illegible]
ॐकारार्हन्नमस्कारजातास्तत्कर्णिकोपरि ।
ज्योतिर्मयमिवात्यन्तदीप्तं ह्रींकारमूर्जितम् ॥ [illegible]
व्रजन्तं तालुरन्ध्रेण, तिष्ठन्तं भ्रूलतान्तरे ।
स्फुरन्तं चिन्तयत्यर्थं, स्रवन्तममृतान्[illegible] ॥ [illegible]

पूर्ण चन्द्र-मण्डल के आकार वाले कमल [illegible] फिर क्रम से उसके आठ पत्रों पर 'ॐ नमो [illegible] पृथक्-पृथक् ध्यान करे । उस कमल की [illegible] अत्यन्त देदीप्यमान और प्रभावशाली ह्रीं [illegible] । पश्चात् वह 'ह्रीं' मुखकमल से तालुरन्ध्र के द्वारा जा [illegible] के बीच मे जाकर स्थिर हो गया है और [illegible] है, इस प्रकार ध्यान करे ।

अनेन मन्त्रपोतेन, सर्वविद्यागमाम्बुधेः ।
भवव्यसनपापाब्धेः प्राप्यते पारम्[illegible] ॥१२५॥

उत्तम पुरुष इस मन्त्ररूपी जहाज से [illegible] आगमरूप समुद्र तथा संसार के व्यसन [illegible] रूपी [illegible] जाते हैं ।

इमा विद्या महादेवीं, ललाटे संस्थिता स्मृताम् ।
कल्याणकारिणीं पूता भर्नीकारजा शिवप्रदाम् ॥११६॥

इस ह्वींकार विद्यारूप महादेवी का ललाट में स्मरण करो। यह ह्वींकार से उत्पन्न विद्या कल्याणकारिणी, पवित्र और मोक्ष देने वाली है।

वह विद्या इस प्रकार है— ह्वीं'

यदि सांसारदुःखोद्विग्नो, भवद् ग्याग्नितापत ।
तदा ससाक्षर मन्त्र, अर्हन्नामोद्भव स्मर ॥११७॥

यदि तू संसार के दुःखरूपी अग्नि के ताप से उद्विग्न हो गया है तो अर्हन्त के नाम से निष्पन्न सात अक्षरों वाले मंत्र का स्मरण कर।

अनेनानादिमन्त्रेण, लभन्ते दृग्विभूषिता ।
सर्वज्ञविभव विश्व विजय तद्गुणान् शिवम् ॥११८॥

इस अनादि मंत्र के द्वारा सम्यग्दृष्टि जीव सर्वज्ञ की विभूतियों, विश्व-विजय, सर्वज्ञ के गुणों और मोक्ष को प्राप्त करते हैं।

वह मंत्र इस प्रकार है—'णमो अरहंताणं '

प्रणवानाहतोद्भूत, वर्णत्रयमय परम् ।
नासाग्रे ध्यानिनो मन्त्र, ध्यायन्तु शिवशर्मणे ॥११९॥

प्रणव (ॐकार) और अनाहत से उत्पन्न तीन वर्ण वाले श्रेष्ठ मंत्र का मोक्ष-सुख के लिए ध्यानी जन नासाग्र पर (दृष्टि रख कर) ध्यान करें।

एतेनाद्भुतमन्त्रेण, ध्यानशुद्धि परा भवेत् ।
आत्यन्तिकसुख स्वात्मज च सिद्धगुणाष्टकम् ॥१२०॥

इस अद्भुत मंत्र से उत्कृष्ट ध्यान शुद्धि हो जाती है और आत्मा

मे आत्यन्तिक सुख तथा सिद्धो के आठ गुण प्राप्त हो जाते है।

वह मन्त्र इस प्रकार है—'ॐ अर्हं'

**ततो ध्यायेन्महाबीज, श्रींकार स्वमुखोदरे।**
**विस्फुरन्त जिनेन्द्रोक्त, परं मन्त्रमय शुभम् ॥१२१॥**

तत्पश्चात् अपने मुख के अन्दर भगवान् जिनेन्द्रदेव द्वारा कहे हुए विशेष प्रकार मे स्फुरायमान श्रेष्ठ मन्त्रमय और शुभ और महाबीज श्रीकार का ध्यान करे।

**विद्या स्वेष्टार्थसदानकरां कल्पलतोपमाम्।**
**श्रीवीरवदनोद्भूतां, ध्यायन्त्वचिन्त्यविक्रमाम् ॥१२२॥**
**इमा विद्या जपेद् योऽत्र, ध्यानलीनो निरन्तरम्।**
**अणिमादि-गुणॉल्लब्ध्वा, तरेच्छास्त्रार्णव च स· ॥१२३॥**
**अस्या· निरन्तराभ्यासाद् ध्यानी लभेत निश्चितम्।**
**त्रिकालविषयं ज्ञान विश्वतत्वप्रदीपकम् ॥१२४॥**

इच्छित पदार्थ के दान करने मे कल्पलता के समान, श्रीमहावीर भगवान् के मुख मे उत्पन्न और अचिन्त्य सामर्थ्य वाली इस विद्या का ध्यान करो। जो व्यक्ति ध्यान मे लीन होकर इस विद्या का निरन्तर जाप देता है, वह अणिमा आदि ऋद्धियों को प्राप्त करके शास्त्र-समुद्र को तर जाता है। इसके निरन्तर अभ्यास से ध्यानी निश्चित रूप मे विश्व के पदार्थों को प्रकाशित करने के लिए दीपक के समान तीनो कालो का विषय करने वाले ज्ञान को प्राप्त हो जाता है।

वह विद्या इस प्रकार है—'ॐ जोगे मग्गे तच्चे भूये भवे भविस्से अक्खे जिनपार्श्वे स्वाहा। ॐ ह्रीं अर्ह णमो अरहंताणं ह्रीं नमः'।

दिक्पत्राष्टकसपूर्णे, कमले मध्यसस्थितम् ।
ध्यायेदात्मानमत्यन्त, स्फुरद्ग्रीष्मार्कभास्करम् ॥१२५॥

ॐकारार्हन्नमस्काराश्चाष्टौ वर्णान् विचिन्तयेत् ।
क्रमात्पूर्वादिपत्रेषु वर्णैकैक प्रदक्षिणम् ॥१२६॥

आठ [illegible] परिपूर्ण कमल के मध्यभाग म[illegible] [illegible] समान [illegible] आत्मा [illegible] का ध्यान [illegible] के पत्रो म ॐकार पूर्वक अर्ह[illegible] [illegible] आठ वर्णो मे से प्रत्येक वर्ण क[illegible] [illegible]

स्वीकृत्य पूर्वदिक्पत्र पूर्वदिक्सम्मुखस्थित ।
जपदष्टाक्षर मत्र, एकादशशतप्रमम् ॥१२७॥

पूर्व दिशा की ओर मुख करके पूर्व दिशा के पत्र मे आठ अक्ष[र] वाले मत्र का ग्यारह सौ बार जप ।

प्रत्यह प्रतिपत्रेषु, पूर्वादिदिक्ष्वनुक्रमात् ।
अष्टरात्र स्मरेद ध्यानी, त मत्र निर्मलाशयम् ॥१२८॥

ध्यानी पुरुष पूर्व आदि दिशाओ के प्रत्येक पत्र मे क्रम से प्रतिदि[न] आठ रात तक उस निर्मल आशय वाले मन्त्र का स्मरण करता रहे

अस्याचिन्त्यप्रभावेन, शाम्यन्ति क्रूरजन्तव ।
सिंहसर्पाद्य सर्वे, हरित्रस्ता गजा इव ॥१२९॥

इस मत्र के अचिन्त्य प्रभाव स सिंह से डरे हुए हाथियो की त[रह] सिंह, सर्प आदि भयकर जानवर शात हो जाते हैं ।

वह मत्र इस तरह है—'ॐ णमो अरहताण'

इत्येतद् ध्यानमासाद्य, पूर्वं विघ्नौघशान्तये ।
पश्चात् सप्ताक्षरं मन्त्र, जपेदोंकारवर्जितम् ॥१३०॥

विघ्नों के समूह की शान्ति के लिए पहले इस मन्त्र का इस तरह ध्यान करे। पश्चात् ॐकार से रहित सात अक्षर वाले मन्त्र का जाप करे।

मंत्र ॐकार पूर्वोऽयं, विश्वाभीष्टार्थसिद्धिदः ।
एको ह्यनेककार्यार्थं, मुक्त्यर्थं प्रणवोज्झितम् ॥१३१॥

ॐकार पूर्वक यह मन्त्र सम्पूर्ण इच्छित प्रयोजनों की सिद्धि कराने वाला है। यह अकेला ही मंत्र अनेक कार्यों के लिए होता है और मुक्ति के लिए ॐकार से रहित इस मंत्र का ध्यान करना चाहिए।

यह मंत्र इस भांति है— णमो अरहंताणं

चतुर्विंशति तीर्थेशनमस्कारोद्भवं परं ।
स्मर मंत्र जिनेन्द्रादिपदं जन्मघातकम् ॥१३२॥

चौबीस तीर्थंकरों के नमस्कार से उत्पन्न हुआ यह मंत्र जिनेन्द्र आदि पदों का देने वाला है जन्म-मरण का नाश करने वाला है। इसका तुम स्मरण करो।

यह मंत्र इस भांति है—'श्रीमदृषभादिवर्धमानान्तेभ्यो नमः'

मुनिःस्वस्थं मनः कृत्वा, पापारातिनिकृन्दिनीम् ।
जिनेन्द्रमुखजां विद्या, महतीं पापभञ्जिनीम् ॥१३३॥
विश्वविद्यासु सिद्धान्तदानदक्षां जगज्जनानाम् ।
ध्यायन्तु प्रत्यहं धीराः अर्हन्मुखाब्जवासिनीम् ॥१३४॥

हे धीर पुरुषो! मुनि मन को स्थिर करके पापरूपी शत्रुओं का नाश करने वाली जिनेन्द्र भगवान् के मुख से निकली

महान्, पाप का भगण रग्न वाली, विश्व की मम्पूर्ण विद्याओं तत्व बताने मे ममथ, जगद्वन्द्य और अह्त भगवान् के मुख कमल निवाम करने वाली विद्या का राज ध्यान करो।

मुनेरस्या प्रभावेन, पापपङ्क प्रनीयते।
चेत प्रशान्तिमायाति, विज्ञान जायते परम् ॥१३५॥

इस विद्या के प्रभाव से मुनिजन का पाप पक नष्ट हो जाता है चित्त मे विशेष शान्ति भी मिल जाता है और श्रेष्ठ विज्ञान मिल जाता है।

वह विद्या इस प्रकार है— ॐ गहम्मुखकमलवासिनि ! पापात्म क्षयकरि ! श्रुतज्ञानज्वालासहस्रप्रज्वलिते ! सरस्वति ! मत्पाप हन हन दह दह क्षा, क्षी, क्षू, क्षो, क्ष क्षीरवर धवले ! अमृत सभवे ! वं वं भक्षिणि ! व, न, हूँ, हूँ स्वाहा।'

सजयन्तादियोगीन्द्रे सिद्धचक्रमनेकधा।
भुक्तिमुक्तेर्निधान यद्, विद्यावादात् समुद्धतम् ॥१३६॥
तद्ध्यायन्तु बुधा मुक्त्यै, सर्वविघ्नादिनाशनम्।
तस्य प्रयोजक शास्त्र, ज्ञात्वा गुरूपदेशत ॥१३७॥

सजयन्त आदि योगीश्वरो ने विद्याप्रवाद (पूर्व अथवा विद्यानुवाद शास्त्र) से भुक्ति और मुक्ति के निधान स्वरूप सिद्धचक्र का अनेक प्रकार से उद्धार किया है। वह सब विघ्न आदि का नाश करने वाला है। उसके प्रयोजकशास्त्र को गुरु उपदेश से जानकर बुद्धिमान पुरुषों मुक्ति के लिये उसका ध्यान करो।

स्मर मन्त्रपदाधीशमर्हन्नामाक्षराभिधम्।
'अ'वर्ण नाभिपद्मे त्व, मोक्षमार्गप्रदीपकम् ॥१३८॥

मन्त्र पदो के अधीश और मोक्ष-मार्ग के लिये दीपक के समान अर्ह नाम के अक्षरो के वाचक 'अ' वर्ण को तुम नाभिकमल मे स्मरण करो।

**'सि'वर्ण मस्तकाम्भोजे, 'सा'कार च मुखाम्बुजे।**
**'आ'कार कण्ठकंजे हि, 'चो'[1]कार हृत्सरोरुहे ॥१३६॥**

इस प्रकार मस्तक कमल मे 'सि' वर्ण का, मुख कमल मे 'सा' वर्ण का, कण्ठ कमल मे 'आ' वर्ण का और हृदय कमल मे 'उ' वर्ण का तुम ध्यान करो।

**एप मन्त्रमहाराजोऽर्हदाद्यक्षरोद्भव ।**
**पञ्चवर्णमयोऽनेकाभीष्टदोऽनिष्टशातिकृत् ॥१४०॥**

अर्हन्त आदि नामो के आदि अक्षर से उत्पन्न यह मन्त्र मन्त्रो मे श्रेष्ठ है। यह पचवर्णमय है, अनेक अभीष्टो को देने वाला है और अनिष्टो की शान्ति करने वाला है।

वह मन्त्र इस भाति है—'अ-सि-आ-उ-सा।'

**साक्षात् सिद्धिपद दातु, क्षम मत्र स्मरान्वहम्।**
**विश्वविघ्नहर ज्येष्ठ, सर्वसिद्धिनम प्रजम् ॥१४१॥**

साक्षात् सिद्धिपद के देने मे समर्थ इस मन्त्र को तुम प्रतिदिन स्मरण करो। वह सब विघ्नो का हरने वाला है मुख्य है और 'मत्र सिद्ध नम' इन शब्दो से उत्पन्न है।

वह मन्त्र इस भाति है—'नम सर्वसिद्धेभ्य।'

**इत्यादीन्यपराण्यत्र, सारमन्त्रपदानि च।**
**उद्धृतानि श्रुतस्कन्धाज्जगद्धिताय योगिभि ॥१४२॥**

---

१–चो=च+उ।

महान्, पाप का भञ्जन करने वाला, विश्व की सम्पूर्ण विद्याओं के तत्व जानने में समर्थ जगद्वन्द्य और महन्त भगवान् के मुख कमल में निवास करने वाली विद्या का ध्यान करना करे।

मुनेरस्या प्रभावेन, पापपङ्क प्रलीयते ।
चेत प्रशान्तिमायाति, विज्ञान जायते परम् ॥१३५॥

इस विद्या के प्रभाव से मुनिजन का पाप-पंक नष्ट हो जाता है। चित्त में विशेष शान्ति भी मिल जाती है और श्रेष्ठ विज्ञान मिल जाता है।

वह विद्या इस प्रकार है— 'ॐ अर्हन्मुखकमलवासिनि ! पापात्म क्षयङ्करि ! श्रुतज्ञानज्वालासहस्रप्रज्वलिते ! सरस्वति ! मत्पाप हन हन दह दह क्षां, क्षीं, क्षूं, क्षौं, क्षः क्षीरवर धवले ! अमृत सम्भवे ! पाप भक्षिणि ! व, न, हूँ, हूँ स्वाहा।'

सजयन्तादियोगीन्द्रै सिद्धचक्रमनेकधा ।
भुक्तिमुक्तेर्निधान यद्, विद्यावादात् समुद्धृतम् ॥१३६॥
तद् ध्यायन्तु बुधा मुक्त्यै, सर्वविघ्नादिनाशनम् ।
तस्य प्रयोजक शास्त्र, ज्ञात्वा गुरूपदेशत ॥१३७॥

सजयन्त आदि योगीश्वरों ने विद्याप्रवाद (पूर्व अथवा विद्यानुवाद शास्त्र) में भुक्ति और मुक्ति के निधान स्वरूप सिद्धचक्र का अनेक प्रकार से उद्धार किया है। वह सब विघ्न आदि का नाश करने वाला है। उसके प्रयोजकशास्त्र को गुरु उपदेश से जानकर बुद्धिमान पुरुष मुक्ति के लिए उसका ध्यान करें।

स्मर मन्त्रपदाधीशमर्हन्नामाक्षराभिधम् ।
'अ'वर्णं नाभिपद्मे त्व, मोक्षमार्गप्रदीपकम् ॥१३८॥

आत्मा की सिद्धि के लिये सर्वत्र उन मन्त्रों का जप करना चाहिए, अपने मन में उनका निश्चय करना चाहिए और उनका श्रद्धान करना चाहिए। निरर्थक बहुत कहने से क्या लाभ है।

एतत् पदस्थसद्ध्यान, स्वाधीन जपनादिभि ।
सर्वत्र सुखदु खादिजातावस्थासु कोटिषु ॥१४८॥
कुर्वन्तु ध्यानिनो धीरा, स्वप्नेऽपि मा त्यजन्तु भो ।
शयनासनसद्वार्ताव्रजनादौ शिवाप्तये ॥१४९॥

हे ध्यानी धीरजनो ! सुख दुःख आदि अनेक अवस्थाओं में सर्वत्र जप आदि के द्वारा इस पदस्थ सद्ध्यान को अपने आधीन करो। इसे स्वप्न में भी मत त्यागो। मोक्ष की प्राप्ति के ध्येय से सोते, बैठते, बात करते, चलते फिरते भी इसे मत छोड़ो।

सन्मन्त्रजपनेनाहो, पापारि क्षीयतेतराम् ।
मोहाक्षस्मरचोराद्यै, कषायै सह दुर्धरै ॥१५०॥

श्रेष्ठ मन्त्र के जाप से मोह, इन्द्रिय विषय, काम, चोर और दुर्धर कषायों सहित पाप शत्रु नष्ट हो जाते हैं।

मन परीषहादीना, जय कर्मनिरोधनम् ।
निर्जरा कर्मणा मोक्ष, स्यात्सुख स्वात्मज सताम् ॥१५१॥

मन्त्र के जाप से सत्पुरुषों को मनो-जय, परीषह-जय, कर्मों का संवर, निर्जरा, मोक्ष और आत्मिक सुख होता है।

वीतरागमुनीन्द्राणा ध्यानसिद्धिश्च केवलम् ।
त्यक्तरागादिदोषाणा, जिनै प्रोक्ता न सशय ॥१५२॥

ये मन्त्र तथा जो दूसरे सारभूत मन्त्र पद हैं, उनका जगत् के हित के लिये योगियों ने श्रुतस्कन्ध में उद्धार किया है।

**यानि निर्वेदबीजानि, मनःशान्तिकराणि च ।**
**ध्येयानि तानि सर्वाणि, बुधैः पदस्थसिद्धये ॥१४३॥**

जो निर्वेदजनक हैं तथा मन की शान्ति के करने वाले बीज हैं, उन सब बीजों का पदस्थ ध्यान की सिद्धि के लिये बुद्धिमानों को ध्यान करना चाहिये।

**रागद्वेषाक्षमोहाद्यरयो यान्ति क्षयं सताम् ।**
**साम्य संवेगबोधादिगुणाः प्रादुर्भवन्ति च ॥१४४॥**

(मन्त्रों के ध्यान से) सत्पुरुषों के राग, द्वेष, इन्द्रियां और मोहादि शत्रुओं का नाश हो जाता है और समभाव, संवेग और बोध आदि गुण प्रगट हो जाते हैं।

**संवरो निर्जरा मोक्षो, मनोजयश्च जायते ।**
**यैर्मन्त्रौघैः पदैः वर्णैः सारैर्दोषापहैः परैः ॥१४५॥**
**ते सर्वे मुनिभिर्ध्येयाश्चिन्तनीया मुहुर्मुहुः ।**
**कथनीयाः परेषां च, भावनीया निरन्तरम् ॥१४६॥**

जिन श्रेष्ठ, दोषों को हरने वाले, सारभूत पदों और वर्णों के मन्त्रसमूह से संवर, निर्जरा, मोक्ष और मन पर विजय मिलती है, उन्हें मुनियों को ध्याना और बार-बार चिन्तन करना चाहिए। दूसरों के लिए कहना चाहिए और निरन्तर उनकी भावना करनी चाहिये।

**जपनीयाश्च सर्वत्र, निश्चेतव्याः स्वमानसे ।**
**श्रद्धेया स्वात्मसिद्ध्यर्थं, किं वृथा बहुजल्पनैः ॥१४७॥**

श्री सिहनन्दि भट्टारक विरचित

# पंचनमस्कृतिदीपक-सन्दर्भः



नमाम्यहं तं देवेशं लक्ष्मीरात्यन्तिकी स्वयम्।
यस्य निर्धूतकर्मेन्धधूमस्यापि विराजते ॥१॥

मैं उस देवाधिदेव को नमस्कार करता हूँ, जिसने कर्मरूपी ईंधन के धुएं को भी नष्ट कर दिया है और जिसके सम्पूर्ण लक्ष्मी स्वयं सुशोभित होती है।

यस्य प्रभावो देवेशैरपि वक्तुं न शक्यते।
तत्र मानुषव्यापारः केवलं हास्यतास्पदम् ॥२॥

जिसके प्रभाव का वर्णन इन्द्र भी नही कर सकते, उसमें मनुष्य का व्यापार केवल हास्यास्पद है।

विघ्नचौरारिमार्याद्या शाकिन्यादिगणा अपि।
यस्य स्मरणमात्रेण प्रलयं यान्ति तेऽखिलाः ॥३॥

जिसके स्मरण मात्र से विघ्न, चोर, शत्रु, महामारी आदि रोग, और शाकिनी आदि सम्पूर्ण गण नष्ट हो जाते हैं।

यस्य प्रभावतो बुद्धिर्जायते जीवसंनिभा।
तं नमस्कृत्य पञ्चाङ्गमन्त्रं तत्कल्पमुच्यते ॥४॥

मत्वेति रागद्वेषाद्यरीन् हत्वा जिताशया ।
कषायाद्भटे सार्धं, क्षमा तोषादिकायुधा ॥१५३॥
नानाभेद प्रकुर्वन्तु पदस्थध्यानमूर्जितम् ।
सर्वयत्नेन सिद्ध्यर्थं, सर्वत्रालम्ब्य साम्यताम् ॥१५४॥

जिनेन्द्र देवा ने कहा है कि रागादि दोषो से रहित वीतराग मुनियो को केवल ध्यान की सिद्धि हो जाती है, इसमे कोई सशय की बात नही है। यह मानकर क्षमा-सन्तोष आदि शस्त्रधारी हे जितेंद्रिय पुरुषो ! तुम कषाय, विषयादि वीरो सहित राग-द्वेष आदि शत्रुओ को जीतकर और सर्वत्र साम्यभाव धारण करके आत्म-सिद्धि के लिए प्रयत्नपूर्वक अनेक प्रकार से श्रेष्ठ पदस्थ ध्यान करो।



सर्वरत्नाकर वृद्धमृत्युञ्जयमुनामकम् ।
लघुमृत्युञ्जयं नाम, मोक्षद वाञ्छितप्रदम् ॥११॥
फलद ज्वालिनीचक्र, शुभ चैवाम्बिका चक्रम् (?)
वर चक्रेश्वरीचक्रं, वृहच्छान्तिकचक्रकम् ॥१२॥
यागमण्डलसच्चक्र, यज्ञचक्र मनोहरम् ।
भैरव चक्रमिन्द्रारयमित्यादि सकलं वहु ॥१३॥
यन्त्रराजागमोक्त यत्, तदेतेन विना न च ।
सिद्धेन सिद्ध्यत्येव, नियमोऽस्ति जिनागमे ॥१४॥

पार्श्वचक्र, वीरचक्र, सिद्धचक्र, त्रिलोकचक्र, कमचक्र, योगचक्र, विच्छेदर ध्यानचक्र, भूतचक्र, तीर्थचक्र, जिनचक्र, वशीकरणचक्र, ध्यानचक्र, मोक्षचक्र, शान्ति करने वाला श्रेयश्चक्र, सबकी रक्षा करने वाला वृद्ध-मृत्युञ्जयचक्र, मोक्ष प्रदान करने वाला तथा कामना पूर्ति करने वाला लघुमृत्युञ्जयचक्र, फल देने वाला ज्वालिनीचक्र, शुभ अम्बिकाचक्र, श्रेष्ठ चक्रेश्वरीचक्र, वृहत् शान्तिचक्र, यागमण्डल चक्र, सुन्दर यज्ञचक्र, भैरवचक्र इत्यादि बहुत तरह के चक्र यन्त्रराज आगम मे कहे है । वे सब इस नमस्कार मन्त्र को सिद्ध किये बिना सिद्ध नही होते, उसके सिद्ध होने पर ही ये सिद्ध होते है, यह जिनागम का नियम है ।

यस्य स्मरणमात्रेण, वराङ्गस्य भय गतम् । /
द्वीपिनोऽथ तथा श्रेष्ठी, सुदर्शनोऽपि च स्वयम् ॥१५॥
भयमुक्तो वभूवास्य, प्रभावेन महाजना ।
द्वात्रिंशदभिधानास्ते, गता द्वीपान्तर मुदा ॥१६॥

इसके स्मरणमात्र से वराग के हाथी का भय दूर होगया और

जिनके प्रभाव से बुद्धि सम्यग्दृष्टि जीव के समान हो जाती है उस पचाङ्ग मन्त्र (णमोकार मन्त्र) का नमस्कार करके णमोकार मन्त्र वरप था कहता हूँ।

तत्राधिकारा पचैव साधन ध्यानकर्मणी ।
स्तवन फलमित्येतद् यदुक्त पूर्वसूरिभि ॥५॥
तदेव सक्षिप्यारभ्य प्रक्रियाद्वारत खलु ।
करोमि देय नान्यस्य दुष्टमिथ्यादृश खलु ॥६॥

इस वरप के पाच अधिकार है—१ साधन, २ ध्यान, ३ कर्म, ४ स्तवन और ५ फल। इस विषय में पूर्वाचार्यों ने जो कहा है, उस सक्षिप्त करके प्रक्रिया द्वारा मैं आरम्भ करता हूँ। इसे दुष्ट और मिथ्यादृष्टि लोगो को नही देना चाहिए।

तदेव गायत्रीमन्त्र, तदेवाष्टकमुच्यते ।
तदेव पचक प्रोक्त, षट्दर्शनिकसम्मतम् ॥७॥

यही गायत्रीमन्त्र है, यही अष्टक कहलाता है और षट् दर्शनो द्वारा मान्य पचक भी यही है।

यत्र चिन्तामणिर्नाम, कलिकुण्डाख्ययन्त्रकम् ।
पञ्चाराध्यपद यन्त्र, गणभृद्वलयाभिधम् ॥८॥

मन्त्रो मे चिन्तामणि मन्त्र, कलिकुण्ड मन्त्र, पचाराध्य पद मन्त्र और गणधर-वलय मन्त्र है।

पार्श्वचक्र वीरचक्र, सिद्धचक्र त्रिलोकयुक् ।
कर्मचक्र योगचक्र, ध्यानचक्र विच्छेदकम् ॥९॥
भूतचक्र तीर्थचक्र, जिनचक्र वशीकरम् ।
ध्यानचक्र मोक्षचक्र, श्रेयश्चक्र सुशान्तिकृत् ॥१०॥

पूर्व दिशा, श्वेत पुष्प की माला, श्रेष्ठ पद्मासन, ज्ञान-मुद्रा, मोक्ष-मुद्रा और प्रभात का समय होना चाहिए।

**क्षेत्र शुद्ध तटाकादितीरं द्रव्यं मनोहरम् ।**
**भावो मन्त्रलयो ज्ञेयः स्वेष्टपल्लवयोजनम् ॥२२॥**

शुद्ध क्षेत्र, तालाब आदि का किनारा, शुद्ध द्रव्य, मन मे निमग्नभाव और अपना मनोनुकूल पल्लव होना चाहिए।

**कर्म मोक्षप्रधानं स्याद् गुणः श्वेतस्य चिन्तनम् ।**
**सामान्यं मूलमन्त्रं स्याद् विशेषस्तत्परो मतः ॥२३॥**

कर्म मोक्ष प्रधान हो, श्वेत वर्ण का ध्यान वह गुण है, मूलमन्त्र सामान्य है और तत्परता से वह विशेष कहलाता है।

**पूजाद्रव्यं कुंकुमं च सदकं चरुसंचयम् ।**
**रत्नदीपकं वामे च, धूपकुण्डं च दक्षिणे ॥२४॥**

पूजा का द्रव्य, कुंकुम, फल, नैवेद्य और रत्नदीप यह बाये हाथ मे रक्खे और धूप के पात्र को दाये हाथ मे रक्खे।

**फलं देयं जिनेशस्य पुरतो बीजपूरकम् ।**
**चूतं चोचाम्र-कदलीमुखं षट्कतुंषु क्रमात् ॥२५॥**
**कङ्कोलैला-लवङ्गादि-सर्वौषध्यभिषेचनम् ।**
**दधि-दुग्धेक्षु-सर्पिर्भिरभिषेको जिनस्य च ॥२६॥**

जिनेन्द्र भगवान की प्रतिमा के आगे बिजौरा, आम, नारियल, करी, केला आदि फल और सुपाडी, इलायची, लोंग आदि छह ऋतुओ म होने वाले फल क्रमश चढावे। सर्व औषधियो से अभिषेक करे। पश्चात् दही, दूध, गन्ने के रस, घी से (पचामृत) भगवान् का अभिषेक करे।

सेठ सुदर्शन स्वयं भगमुक्त हो गया। इस मन्त्र के प्रभाव से बत्तीस श्रेष्ठ पुरुष प्रसन्नतापूर्वक दूसरे द्वीप चले गये।

किमस्य वर्ण्य माहात्म्य, जिह्वया चैकया खलु।
कोटिजिह्वादिभिर्ब्रूयाद् गणेशोऽत्र किमुच्यते ॥१७॥

एक जीभ से इसके माहात्म्य का क्या वर्णन किया जाय। यदि गणधर करोड़ों जिह्वाओं से कहें तो क्या कह सकते हैं।

अपवित्रे पवित्रेऽपि, सुस्थिते दुःस्थितेऽपि वा।
यत्सर्वेष्टकरं मन्त्र, न त्याज्य विबुधैरिह ॥१८॥

अपवित्र या पवित्र, सुस्थित हो या दुःस्थित ऐसे काम में मन इच्छापूरक जो श्रेष्ठ मन्त्र है, उसे बुद्धिमानों को कभी छोड़ना नहीं चाहिए।

इदं चित्रं महत्स्याद्य मोक्षद यद्वशीकृति–
प्रमुखानि च कर्माणि, चेप्सितानि ददाति नु ॥१६॥

यह महान् आश्चर्य की बात है कि यह मोक्ष देने वाला मन्त्र वशीकरण आदि कर्मों और इच्छित पदार्थों को पूरा करता है।

यमो मुनिर्महामूर्खो, मन्त्रपादैकजल्पनात्।
भूयो भूय पदध्यानात्, सातर्द्धी प्राप्तवान् किमु ॥२०॥

यम नामक मुनि ने, जो विशेष ज्ञानवान नहीं थे, इस मन्त्र के एक पद की जाप से और उस पद के बार-बार ध्यान करने से साता और ऋद्धि प्राप्त की।

अथ साधनमाह—

पूर्वा ककुप् पुष्पमाला शुक्ला पद्मासन वरम्।
बोधमुद्रा मोक्षमुद्रा, काल प्रभात इष्यते ॥२१॥

तद्विधाने पूर्वदिने गत्वा तु जिनमन्दिरे ।
प्रतिमा श्रुतमभ्यर्च्य कृत्वाऽनु गुरुपूजनम् ॥३२॥
गुरोराज्ञा समादाय गुरुहस्त समुद्धरेत् ।
मस्तके न्यस्य सद्भाग्य मत्वा गत्वान्तरे गृहे ॥३३॥
तत्र मन्त्र जपेद्यावत् कार्यसिद्धिर्न संभवेत् ।
तावत् तत्र नियन्ता वा याथातथ्येन योजयेत् ॥३४॥

फिर विधान के पहले दिन जिन मन्दिर मे जाकर देव, गुरु और शास्त्र की पूजन करे । फिर गुरु की आज्ञा लेकर उनका हाथ ऊपर उठाकर अपने मस्तक पर रक्खे । और अपना शुभ भाग्य समझकर घर मे एकान्त मे जाकर जब तक कार्य की सिद्धि न हो जाय, तबतक मन्त्र का जाप करे और वहा तबतक एक ऐसे नियामक की नियुक्ति करे जो मन्त्रशास्त्र के अच्छा वेत्ता हो ।

मन्त्रस्याख्या तु पञ्चाग, नमस्कारस्तु पञ्चकम् ।
अनादिसिद्धमन्त्रोऽय न हि केनापि तत् कृतम् ॥३५॥

यह पचाग मत्र है । इसमे पाच नमस्कार है । यह मत्र अनादि सिद्ध है और इसकी रचना किसी ने नही की है ।

पूर्वे येऽपि जिना यातास्ते वे यास्यन्ति यान्ति च ।
इत्यनेनेव हि मुक्त्यङ्ग मूलमन्त्रमनादित ॥३६॥

पूर्वकाल मे जितने जिनेन्द्र भगवान् मुक्ति मे गए, जो वर्तमान मे जा रहे हैं और आगे जायेंगे, वे इसी णमोकार मन्त्र के कारण हो । यही कारण है कि यह मूलमत्र अनादिकाल से मुक्ति का अङ्ग है ।

जानुदघ्ने जले वापि पर्वते वातपस्थितो ।
केनापि योगकार्येण कार्य साध्य सुधीमता ॥३७॥

